

* हरि ॐ तत् सत् ब्रह्मणे नमः *

# श्री मङ्गलोपदेश रसायन वेदान्त

लेखकः—

श्री वेदान्त रस विन्दु इत्यादिक ग्रन्थों का निर्माण करने वाला श्री दुर्गाप्रसादात्मज,
सीताराम गुप्त काँधला निवासी।

"दिवसास्ते महान्तस्ते, संपदस्ताः क्रियाश्चताः।
सर्वं स्मृति पथं यातं, यामो वयमपि क्षणात्॥"
(श्री वाल्मीकीय महारामायण)



सम्वत् १९८५ विक्रमी

प्रथवार ५०० मूल्य श्रद्धा

॥ ओं तत् सत् ब्रह्मणे नमः ॥

# समर्पणम्

यह पुस्तक

## ॥ मङ्गलोपदेश रसायन ॥

श्री परमहंस परिव्राजकाचार्य, ब्रह्म विद्र वरिष्ठ, हृषीकेश श्री कैलाशाश्रम के मुख्य संरक्षक, श्री १०८ मत् स्वामी गोविन्दानन्द गिरि जी महाराज के कर कमलों में, सादर सविनय इस लेखक ने समर्पण की, स्वीकार होवे ॥

॥ शुभं भूयात् ॥

कांधला
संवत् १९८५ विक्रमी

सेवक
सीताराम

 

* हरिः ॐ तत् सत् श्री मङ्गल मूर्त्तये नमः *

# ❀ श्री मङ्गलोपदेश रसायन ❀



विषय की सूची।

श्रद्धा के अश्रुपात ॥ १ ॥
प्रश्नोत्तर रत्न मालिका ॥ २ ॥

( १ ) हे भगवन् यह जगदाडम्बर क्या है, और इस के निरूपण के लिये भिन्न भिन्न वाद की कल्पना कैसे हुई, तथा मुख्य सिद्धान्त क्या है, सो कृपा करके कथन कीजिये ॥

( २ ) हे भगवान् अपरोक्ष ज्ञान के पश्चात् विद्वान को सदा स्मृति रहती है अथवा नहीं, और आत्मा का, अनुमान प्रमाण से जन्यविज्ञान, हो सकता है या नहीं, सो कृपा कर के कहिये ॥

( ३ ) " यच्छेद् वाङः मनसि प्राज्ञः " इस श्रुति में, यच्छ शब्द से, श्रुति के उपदेश का क्या तात्पर्य्य है ?

( ४ ) एतरेय उपनिषद् में, जाग्रदादिक तीनों अवस्थायें, स्वप्नरूप क्यों कहीं हैं ? ॥

( ५ ) हे भगवन् " सर्व भूतेषु चात्मानं सर्व भूतानि चात्मनि। ईक्षते योग युक्तात्मा सर्वत्र समदर्शिनः " ॥ इस श्लोक में, श्री भगवान ने, सर्व भूतों का, और उन में एक ही आत्मा का दर्शन करना, तथा एक आत्मा में सर्व भूतों का दर्शन करना,

यह समदर्शी योगी का लक्षण कहा। इस से ज्ञात होता है, कि भूत और आत्मा दो वस्तु हैं, तब अद्वैत दृष्टि कहां हुई। कृपा कर के इस शङ्का का समाधान कीजियें ॥

( ६ ) हे भगवन् कृपा करके यह कथन कीजिये, कि देहाभिमान की निवृत्ति, किस प्रकार से की जावे ॥

( ७ ) श्री वाल्मीकीय महारामायण में, श्री वसिष्ठ जी ने, श्री राम जी को, यह उपदेश किया हैं :–"दृष्ट्वा रम्य मरम्यं वा स्थेयं पाषाण वत् सयम्। एतावदात्मयत्नेन जिता भवति संसृतिः"॥ इस श्लोक का क्या भावार्थ है ?

( ८ ) हे भगवन्, जो सुख अनुभव में आता है, वह तो सोपाधिक और अनात्मा है, परन्तु आत्मा को सुख स्वरूप सुना है। यह आत्मा का, स्वरूप–भूत सुख, अन्य सुखोंकी न्याई, कुछ अनुभव में नहीं आता है, इस लिये उस को कैसे समझना चाहिये ? ॥

( ९ ) हे भगवन्, समाधी क्या होती है, और सहजावस्था किस को कहते हैं, कृपा कर के निरूपण कीजिये ॥

(१०) हे भगवन्, अविद्या क्या है, कृपा कर के कहिये, और उसकी निवृत्ति का उपाय भी, कथन कीजिये ॥

(११) हे भगवन्, " अहं ब्रह्मास्मि " " सर्वं खल्विदं ब्रह्म " " अहमेवेदं सर्वं " " नेति नेति " इत्यादिक, श्रुति सम्मत अपरोक्ष ज्ञान, होने के पीछे, शास्त्र उस विद्वान् को, जीवन मुक्त, ब्राह्मण ब्रह्मनिष्ठ, इत्यादिक, नामों से कहते हैं, तथा श्री मद्भगवद्गीता में, श्री भगवान ने, भगवद् भक्त, स्थित प्रज्ञ,

और गुणातीत नामों से, उस विद्वान् के लक्षण भी, कथन किये हैं ॥ वह संपूर्ण लक्षण, ब्रह्मवेत्ताओं में, चरितार्थ होने योग्य हैं, ऐसा न हो तो, ज्ञानकी क्या परिक्षा होगी ? परन्तु वे सब लक्षण, नियम से, विद्वानों में, दृष्टि गोचर नहीं होते हैं, इस का क्या कारण है, और ज्ञानी के वास्ते काल चेपण के लिये, क्या उपाय है, यह कृपा कर के निरूपण कीजिये ॥

(१२) क्या विद्वान को, स्वरूपानंद आविर्भाव के निरन्तर रहने के वास्ते, सदा व्यवहार को, अल्प रखने की आवश्यकता है अथवा नहीं ॥

(१३) क्या व्यवहार काल में भी, विक्षेप के रहते हुए, स्वरूपानु संधान बना रह सकता है ?

(१४) "जो आसुप्त रामृते कालं नये द्वेदान्तचिन्तया" यह श्रुति है, सो ज्ञानी विद्वान के लिये, मरण पर्यन्त, वेदान्त चिन्तन की विधि को, कथन करती है अथवा मुमुक्षु के लिये ? प्रथम पक्ष तो युक्त हो नहीं सकता, क्योंकि विद्वान जो ज्ञानी है, सो विधि निषेध से विनिर्मुक्त कहा गया है। दूसरा पक्ष भी नहीं बनता है, क्योंकि मुमुक्षु भी, विद्वान् ज्ञानी होने वाला है, तब मरणान्त वेदान्त चिन्तान की विधि कैसे हो सकती है, कृपा कर के इस शङ्का का समाधान कीजिये ॥ पत्र मञ्जूषा ॥ ३ ॥ पूज्यपाद श्री स्वामी मंगल नाथजी महाराज के ३६ कृपा पत्र जो उन्हों ने अपने सेवक सीता राम को ८-७-१९२८ सन् ईस्वी से २७-७-१९२८ तक लिखे ॥

॥ हरिः ॐ तत् सत् श्री मङ्गल मूर्त्तये नमः ॥

# ❁ श्री मङ्गलोपदेश रसायन ❁

## [ प्रथम परिच्छेद ॥ श्रद्धा के अश्रुपात ॥ देहावसान ॥१॥ ]

सायंकाल का समय है, जी उदास हो रहा है, चित्त में भिन्न भिन्न विचार उदय हो रहे हैं, नाना प्रकार की स्मृतियां आ रही हैं कि इतने में श्री वाल्मीकीय महारामायण का एक पद याद आ गया "सर्वं स्मृति पथं यातं यामो वयमापि क्षणात्" ॥ कुछ धैर्य हुवा, पास दो मित्र आगये, बातें होने लगीं, कि भाई, एक पत्र हृषी केश से आया है पूज्य पाद श्री १०८ स्वामी मङ्गल नाथ जी महाराज का, बुध वारको प्रातः काल ७ बजे शरीरान्त हो गया ॥ पहले दिन पूर्णमासी थी, व्यास पूजा का दिन था दूर दूर के, लाहौरादिक स्थानों से, सज्जन वृन्द, गुरु पूजन के लिये आये थे, रोगी शय्या पर उन का पूजन किया गया था, लोगोंने पुष्प चन्दन से उन के शरीर का पूजन किया था, कि प्रातः काल ही रात्री व्यतीत होने पर उन के देहावसान का समाचार हृषीकेश भर में फैल गया और जिन्हों ने श्रद्धा से प्रति वर्ष उन के जीवित शरीर का पूजन किया था, उन्हों ने अगले दिन सदा के लिये शव का अंतिम् पूजन कर लिया, और पुष्प वर्षा के साथ अश्रु धारा की वर्षा भी हो गई ॥ अस्तु सबका अंतिम् परिणाम ऐसाही होताहै ॥

दैव वशात् यह व्यक्ति हृषीकेश नहीं जा सका था, क्यों कि श्री महाराज के देहरादून होने का समाचार विदित था और एक मित्र का पत्र गुरु पूजा से प्रथम दिन सायंकाल को पहुंचाथा

कि स्वामी जी हृषीकेश आचुके हैं, परन्तु तब इस के जाने के लिये, देरी हो चुकी थी। यह इस व्यक्ति का दुर्भाग्य था कि श्री महाराज के, उस समय दर्शन न हो सके, अस्तु " सर्व स्मृति के मार्ग पर चले गये हम भी क्षण में जाने वाले हैं" ॥

श्री महाराज के शरीर पर श्रद्धा रखने वाले जन संपूर्ण भारत वर्ष के दूर और समीप के, सब प्रान्तों में होंगे। क्या साधु महात्मा और क्या गृहस्थ, क्या धर्म जिज्ञासू और क्या ब्रह्म जिज्ञासू क्या धीर और क्या राजनैतिक कर्मवीर, क्या आर्य और क्या अनार्य क्या मित्र और कया शत्रुगण सभी उन पर श्रद्धा रखतेथे ॥ वे जैसे ब्रह्म निष्ठ योगीश्वर, वेद शास्त्रों के पारगामी थे, वैसे ही धर्म पर अत्यन्त आस्तिक थे—उन को झाड़ी हृषीकेश के महात्माओं ने २५ वर्ष से अधिक हुए तब, करुणा युक्तविनय से कहा, कि गो बछड़े आदिक को जङ्गली व्याघ्र आदिक खा जाते हैं, यह हम से देखा नहीं जाता, इस लिये एक गो शाला बन जाना उचित है ॥ उन को करुणा उदय हुई और गोशाला निर्माण का सङ्कल्प मात्र कर बैठे ॥ श्रीमान सद्गृहस्थों ने गोशाला स्थापन कर दी और उस का यथेष्ट पालन होने लगा ॥ उनकी इस शुभ प्रवृत्ति को देखकर, अन्य बहुत से महात्मा जनों को ईर्ष्या द्वेष उत्पन्न हुवा, यह प्रवृत्ति का स्वभाव है ॥ लग भग तब ही श्री भरत मन्दिर हृषीकेश के कुप्रबंध के सुधार के लिये स्वर्गीय, बाबा रामनाथ काली कमली वाले तथा रायबहादुर निहालचन्द जी तथा प्रधान मन्त्री टीहरी गढवालनरेश इन सज्जनों में मन्दिर सुधार की बात चीत हुई और श्री महाराज को उस में, साथ मिला लिया गया ॥ उन सब सज्जनों के शरीरान्त होते गये, और मन्दिर सुधार कार्य का भार यह अपने ऊपर ग्रहण किये रहे ॥ यह नियम है कि जिन को खेद पहुंचताहै चाहे वे कुपथ गामी हों, परन्तु वे विरोधी हाते ही हैं और उन के मित्रों तथा

सहायकों की ओर से जनापवाद होता ही है, परन्तु श्री महाराज, निर्भीक पुरुष थे, उन्हों ने जनापवादकी परवाह न करके धर्म प्रवृत्ति को नहीं छोड़ा, क्योंकि ऐसा करने से उन्होंने सोचा कि अन्य बहुत श्रद्धालु जन भी हमारी देखा देखी, धर्म पथ से भ्रष्ट हो जायेंगे॥ श्री महाराज इस व्यक्ति की कायरता की निवृत्ति के लिये अपने कषाय वस्त्र को दिखा कर, कहा करते थे कि भाई तुम लोगों को ही धर्म कार्य सहर्ष करना चाहिये क्या यह इस कषाय वस्त्र का धर्म है ? तात्पर्य यह है कि अपने सन्यास आश्रम के उच्च कोटि के नियमों के साथ साथ अस्मदादिकों के लोक संग्रहार्थ, श्री महाराज अन्य धर्म कार्यों में भी तत्पर रहते थे॥ वे कहा करते थे कि वीर पुरुष किसी पुरुषार्थ का अवलम्बन करके कायरता के वश अथवा मरण के भय से, कार्य को पूरा किये बिना नहीं छोड़ा करते हैं। उनके द्रोह करने वालों ने उनके अपघात के लिये बहुत सी बार क्रूर मनुष्य निर्माण किये, और इसकी सूचना यह व्यक्ति यू० पी० गवर्नमेंट तथा टीहरी दरबार को भी दे चुका था कि ऐसी बात चीत लोक में फैली हुई हैं, परन्तु वह बात थोड़ी तहकीकात होकर बीच में दबा दी गई और सरकार से सूचना मिल गई, कि सबूत न मिला, कागज भी नष्ट कर दिये गये। लेखक ने स्वयं लठ वाले क्रूरजनों को इस घात में बैठे रहते देख कर उचित आशङ्का की॥ उनके एक बार घेर लिये जाने पर भी उनको शत्रुगण की समीपता से निकल जाने का अवकाश मिल गया क्यों कि दैव योग से कुछ वर्ष जीना शेष था॥ इस पर भी वे अपने शरीर से बेपरवाह निडर और क्षमावान थे॥

जब वे अस्मदादिकों को उपनिषद् शास्त्र का गोशाला के आंगन में अध्ययन कराया करते थे, तो बहुत से साधु जो प्रगट आज्ञा लेकर नहीं श्रवण करते थे, अपने लाभार्थ बिना उनकी

आज्ञा को संपादन किये ही, अध्ययन करने को बैठ जाते थे उनमें सेकोई २ जन उनके विरोधी भी होते थे,परन्तु स्वामीजी समभाव से सबको अध्ययन कराते थे और शंकाओं का समाधान कर देतेथे॥

वे बड़े क्षमावान थे एक समय एक दर्शनी योगी ने उनसे प्रार्थना की, कि हृषीकेशके पंजाबी क्षेत्र या पंचायती क्षेत्र से कम्बल दिला दो, उन्होंने कहा आप स्वयं जाकर मांगलो, इतना कहने पर लेखक के सामने उसने उन पर गालियों का धारा बाही प्रवाह छोड़ दिया, वे हंसते हुये उठ कर चुप चाप कुटिया से बाहर जंगल को चले गये और उस महात्मा को कुछ उत्तर नहीं दिया। ऐसे बहुत से उदाहरण होंगे॥

यह इस व्यक्ति ने कईवार देखा है कि यात्रियों ने मार्ग में उनको रोक लिया,स्वामीजी ने वहीं पृथिवी पर बैठकर उपदेश कर दिया( वहीं बैठे २ चादरों और बादामों का ढेर लग गया, स्वामी जी सब कुछ वहीं छोड़ कर जंगल को चल दिये अन्य किसी महात्मा ने स्वयं सामग्री को उठा लिया॥

एक समय एक सद्गृहस्थ ने स्वामी जी को द्रव्य भेंट करने के लिये हाथ बढ़ाया, उन्होंने समझा, पुष्प भेंट करता है. जब उसने रुपिये हाथ पर धरे, तब हाथ पटक कर दूर कूद कर खड़े होगये, मानो किसी विच्छू ने काट खाया हो। आज कल कुछ कहीं थोड़े ही साधु महात्मा ऐसे त्यागी देखने में आवेंगे। पीछे पीछे यदि कोई सेवा करने की इच्छा करता था तो गोशाला में दान दे देता था॥

गोशाला के एक प्रेसीडेन्ट ने गोशाला के सुरक्षित धन, बीस हजार रुपिये को, बेदर्दी से उड़ाने के लिये मांगे। इन्कार करनेपर दोषारोपण करके कहा कि आपने आप लाभ उठाने के लिये जमा रखें हैं अथवा इस लिये कि मरने के पीछे आप की यादगार बने

उन्होंने इस कथन की कुछ भी परवाह नहीं की, क्योंकि रुपिया प्रजा का था और देहरादून में महाजन के पास जमा था ॥

श्री स्वामीजी को किसी भेष का पक्षपात नहीं था,वे सदा समदर्शी थे ॥ एक दिन इस व्यक्ति के सामने एक बम्बई के सेठ ने कहा कि तीन या चार लाख रुपिये के धन से एक धर्मशाला तथा मन्दिर बम्बई में बना दिये हैं, आप उसको संभालिये ॥ श्री महाराज ने कहा कि मैं सम्पूर्ण विश्व को अपना ही समझता हूं आप किसी योग्य साधू को वहां बिठला दीजिये, मुझे अवकाश नहीं है ॥

श्री स्वामी जी किसी का अनुचित रीति से या आलस्य पूर्वक कार्य करना, सहन नहीं कर सकते थे और उसको हितोपदेश करते थे जिससे अहंकारी लोग शिक्षा ग्रहण करने के बदले उन से अप्रसन्न हो जाते थे और विरोध करने लगते थे, परन्तु युक्ति प्रमाण और स्पष्टानुभव के सामने, उन अकार्य कर्ता जनों का अभिमान खण्डन हो जाता था ॥ एक समय श्री महाराज ने रस्सी बुरी तरह बांटते देखा,बस महाराज ने वहीं खड़े होकर उसके साथ मिलकर रस्सी बंटवादी और उसको उचित शिक्षा दी ॥

वे दुखित रोगी जनों के दुःख निवृत्ति के उद्देश से उन रोगियों के गृह पर जाकर उनकी सेवा टहल करते थे, और ऐसी धैर्य की बातें करते थे, जिस से दुःख भूल जाता था अथवा आर्त पुरुष अपने दुःख की परवाह ही नहीं करता था ॥

एक दिन कुछ भिक्षुकों ने श्री महाराज से कहा कि हृषीकेश अन्न क्षेत्रों में जो सदा अतका आटा मिलता है तथा जो साधू वर्ग को पका अन्न चावलादिक तथा दाल रोटी शाक मिलता है,अपवित्र मिलता है उसमेंकीडे होते हैं। यह बात सत्य है लेखक ने स्वयम देखी है और संचालकों को दिखलाई हैं। उस अन्नसे नाना उदररोग उत्पन्नहोते हैं और कष्ट बहुत होता है। श्री महाराजने उनको धैर्य

देकर समझाया कि यह तुम्हारे बड़े भाग्य हैं जो तुमको श्री गङ्गाजी का वास मिला है जिस के कारण कीटों से पूर्ण अन्न मिलता है, परन्तु आप लोग उस अन्नको महा पवित्र अन्न समझिये और यथा संभव शोधन करके, धैर्य पूर्वक तथा धन्यवाद पूर्वक थोड़ा २ खा लीजिये। इससे आप लोगोंका ईश्वरआराधन बहुत होगा, इन्द्रियोंका जय होगा, स्वतन्त्रता पूर्वक काल क्षेपण होगा, सत्सङ्ग बना रहेगा, और आप लोगों के सब पाप नष्ट हो जावेंगे॥ आप लोगों के उत्तम भाग्यों को देख कर देवता भी ईर्ष्या करते हैं, किस को ऐसी स्वतन्त्रता प्राप्त होती है?॥

गृहस्थ लोग शहरों में मैली दुर्गन्धित गलियों में रहते हैं और राग द्वेष से ऐसे सन्तप्त होते हैं, जैसे तेल में पूरियाँ सेकी जाती हैं॥ आप लोगों को अन्न की ओर से, किसी प्रकार की शिकायत नहीं करना चाहिये॥ वर्षा ऋतु है समुदाय का अन्न है, कर्मचारी भी रोगी हो जाते हैं, क्षमा करना चाहिये, और परमात्मा को धन्यवाद देना चाहिये कि भगवत् प्रेम में ऐसा सुन्दर अन्न, बिना परिश्रम के मिला।

यह मनुष्य शरीर उत्तम भाग्य वश मिला है और यदि यह शरीर इसी प्रकार बिना भगवत् भजन के नष्ट होगया, तो बड़ी हानी हुई समझो, क्योंकि यह निश्चय नहीं है कि फिर मनुष्य ही शरीर मिलेगा, संभव है कोई अन्य योनी प्राप्त होवे, जिसमें भगवत् प्राप्ति के लिये साधन करने का अवकाश न मिले, इस लिये स्वाद को छोड़ कर, ईश्वराधन ही कर्तव्य है और जैसे,कैसे आनंद पूर्वक देह निर्वाह कर लेना चाहिये॥

यह सुन कर सब महात्मा लोग, धैर्य युक्त और प्रसन्नता पूर्वक जय जय शब्द करते हुए,अपनी अपनी कुटियाओंकी ओर चले गये, और जब क्षेत्र वालों को अपनी भूल का पता लगा, तब उन्होंने भी

अन्न को अच्छी रीति से शोधन कराना आरम्भ कर दिया, जिस से भिक्षुकों को अन्न पवित्र और शुद्ध मिलने लगा ॥

---

# सामयिक उपदेश ।

श्री महाराज गृहस्थादिकों को यथोचित उपदेश किया करते थे, यदि कोई कर्म का अधिकारी होता था तो शुभकर्म परायणताका उपदेश करतेथे, यदि कोईवैराग संपन्न तथा ज्ञान का पात्र होता था, तो उसको क्षमादि साधनों में स्थापन करके प्रथम वेदान्त के प्रक्रिया के ग्रंथों को पढाते थे ॥ विशेपतः व्युत्पत्ति के लिये वेदान्त के अधिकारियों को पँचदशी उपदेश साहस्री. आदिक ग्रंथों का श्रवण कराते थे,गीता उपनिषद् पढ़ाते थे तथा ब्रहम निष्ठा संपादन कराने के लिये, मुमुत्तु वर्ग को जीवन्मुक्ति विवेक वा पातंज़ल योग दर्शन व्यास भाष्य पढाते थे ॥

वे श्रद्धालु मुमुंक्षु वर्ग में, आश्रम की श्रेष्ठता की न्युनाधिकता पर ध्यान नहीं देते थे, न उन को किसी भेष का पक्षपात था, किन्तु सच्चे विरक्त जिज्ञासू पर, सदैव उनकी करुणा द्रष्टि वनी रहती थी श्री महाराज उनको अत्यन्त दया की भरी हुई तिर्छी निगाहों से देखा करते थे, उनके रोगों की ओर भी द्रष्टि रहती थी और यथा संभव सहायता देते थे ॥ उन मुमुत्तु वर्ग के साथ श्री महाराज दो पहर पीछे, एक मील दूर पहाड़ी नालों के पत्थरों में और खड्डों में ले जाकर और पृथिवी पर बैठ कर शिष्य वर्ग को चारों ओर बिठा कर, ब्रह्मोपदेश किया करते थे ॥ वे वेदांत के गुह्य रहस्यों को सहज

में ऐसी रीति से समझा देते थे, कि उनको विना पढा हुआ आदमी भी समझ जाता था ॥ एक अपठित विरक्त ब्रह्मचारी था, जिसको "फुहारा" ब्रह्मचारी कहते थे ॥ वह यह समझता था कि एक ही परमात्मा सब रूप है, सब ओर से परिपूर्ण है इस लिये अज्ञानी को भी अन्तः करण की वृत्ति अज्ञानतः सदा ब्रह्माकार ही रहती हैं क्यों कि सब परमात्मा हैं. उससे इतर अनात्मा कुछ होवे तो कोई अनात्मा को जाने, इस लिये वह कहा करता था कि सर्वत्र आनंद ही आनंद है सब नानात्व. अज्ञानी से कुछ भी समझा जावे, परन्तु आनंद के फुहारे उड़ रहे हैं ॥

सबकी वृत्ति ब्रह्माकार + ना समझे कर्मों की मार।
है वृत्ति ब्रह्माकार जरूर + ना समझे तो तेरा कसूर ॥

इसी निष्ठा में उस अपठित निरक्षर महात्मा ने विरक्त रह कर ब्रह्म निष्ठा पूर्वक, कलेवर छोड़ दिया ॥ यह श्री महाराज के उपदेश की ही महिमा थी ॥

भक्त गुरुदास हकीम ने उदर शूल से पीड़ित होते हुए भी, धैर्य पूर्वक एकादशी को, गङ्गा स्नान करके, ब्रह्म निष्ठा पूर्वक, श्री महाराज की कुटिया में ही दो घण्टे में, कलेवर छोड़े दिया। यह महाराज के उपदेश की ही महिमा थी ॥

श्री महाराज ने लगभग सत्तार वर्ष की आयुष में देह छोड़ा परन्तु उनकी आयुष काल में कितने सहस्र स्त्री पुरुष ज्ञान निष्ठा को प्राप्त हुये होंगे। यह अनुमान नहीं हो सकता। अब भी, सिंध पंजाब, मारवाड़ संयुक्त प्रदेश उत्तरा खण्ड, काशी आदिक में, अनगणित जनता उनका आदर सत्कार और उन पर श्रद्धा भाव रखती थी ॥ लेखक ने स्वयं हजारों की तादाद में यात्रियों को हृषीकेश में, नित्य प्रति उनकी कुटिया के आगे बैठे हुए और प्रातःकाल से दो पहर तक तथा मध्यान्हकाल से सायंकाल तक घेरे हुए देखा है

श्री स्वामी जी बालपन से त्याग वैराग की मूर्ति और महा तपस्वी थे। दिन दिन भर और कई कई दिन बिना भोजन किये उन्हें हो जाते थे। अपना शारीरिक दुःख किसी से कहना नहीं चाहते थे। रोग को सहज में सहन करते थे। और जब अस्मदादिक उनकी शारीरिक कुशलता अथवा रोग के विषय में वृतान्त पूछते थे तो वेकहते थे कि हमको देहका स्मरण मत कराओ, विस्मरण रहने दो क्यों कि स्मरण से ही दुःख होता है॥ दीर्घ काल, एकान्त सेवी, वैरागवान रहते हुए जब दैवयोग से,उनकी लोक संग्रहार्थ प्रवृत्ति हुई तो बहु समुदाय के विक्षेप को सहन करने से उनको बहुत पीड़ा हुई जिससे उनके हृदय में धड़कन उत्पन्न हो गई और विशेषतः हृदय रोग रहने लगा, जो अन्त समय उनके देहावसान में निमित्त कारण हुआ॥

वे गृहस्थों को उपदेश किया करते थे कि भाई, जिस प्रकार कूप में से जल लेने के लिये, डोरी लोटा उस कूप में डालते हैं। सब डोरी कूप में चली जाती है, एक हाथ भर डोरी पानी भरने वाले के हाथ में रहती है, यदि वह एक हाथ डोरी हाथ से छूट जावे, तो लोटा, डोरी सहित, कूप में चला जाता है, और मनुष्य जल से वंचित रह जाता है, और सदा के लिये लोटा डोरी खो बैठता है। परन्तु यदि डोरी पकड़े रहे तो जल मिल जाता है। इस ही प्रकार इस मनुष्य ने अनेक जन्म, व्यर्थ संसार कूप में खो दिये, केवल यह मनुष्य देह इसके वश में है यदि यह देह भी बिना मोक्ष साधन संपादन किये हुये, इस के हाथ से निकल गया, तो फिर मनुष्य जन्म मिलने की आशा नहीं है। इस के सब पूर्व जन्म व्यर्थ चले गये परन्तु यदि यह शरीर, इसने पुरुषार्थ में लगाया, तो इसकेसब पूर्व जन्मोंके शरीर सफल हो जाते हैं, और यह मोक्ष का भागी हो कर आप भी तृप्त होता है और अन्यों की भी तृप्ति करता है॥ इस

लिये इस मनुष्य शरीर को व्यर्थ ही न खोना चाहिये ॥ इसी जन्म में शुभ कर्म से, अन्तः करण शुद्ध करना चाहिने, और योग तथा ज्ञान को सम्पादन करके अपना और दूसरों का भी कल्याण करना उचित है ॥

यदि कोई श्रीमान् वा धनाड्य पुरुष गुजारे की शिकायत करता था, तो उस को थोड़ा खरच करने का स्वभाव डालने का उपदेश किया करते थे ॥ श्री महाराज सद् गृहस्थों को कहा करते थे, कि देखो, भाई, रोटी को लोग इस लिये चूल्हे में अग्नि पर सेंकते हैं, कि यह पक जायगी तो हमारा और कुटुम्ब का देह निर्वाह होगा परन्तु सेकी जाने के पश्चात्, यदि रोटी को सेका जावे, तो क्या होगा, रोटी जल जावेगी, और न तुम्हारे काम आवेगी न दूसरे के काम आवेगी, जिस प्रकार यह दृष्टान्त है, इसी प्रकार दार्ष्टान्तिक समझ लो कि द्रव्य इस लिये उपार्जन किया जाता हैं जिससे तुम्हारा और कुटुम्बादिक सब का निर्वाह हो जावे, परन्तु जब निर्वाह योग्य द्रव्योपार्जन हो जाता है, और अधिक द्रव्य के संग्रह की अथवा विशेष भोग संपादन की तृष्णा होती है, तब यह अधिक तृष्णालू हो जाने से, कामी क्रोधी लोभी होकर अनेक पापों का संग्रह करता है, अनेक प्रकारकी चिन्ताओं से ग्रस्त होता है, अनेक अपमान और हानियों को सहन करता है, तथा चिन्ता ही चिन्ता में काल का ग्रास होकर नरक का पात्र होता है ॥ इसके जीते जी इसके सम्बन्धी जलते हैं, कि यह दुष्ट मर जावे तो इसका द्रव्य हमारे हाथ आवे और हम सुखी हों ॥ कहाँ तक कहा जावे उपद्रव ही उपद्रव होते हैं । इस लिये उचित है कि धर्म पूर्वक धन उपार्जन करो थोड़े में निर्वाह करो, कुटुम्बका पालन करो, सारा आहार ईश्वर को अर्पण करके खाओ, समय बचा कर ईश्वर का आराधन करो कथा वार्ता सुनो, योग ध्यान संपादन करो, महात्माओं का

सत्संग करो और अपना तथा सम्बन्धियों का कल्याण करो, यही रोटी सेंक कर खानो है, अन्यथा रोटी जल जायगी, न तुम खा सकोगे न दूसरा खा सकेगा। पाठक वृन्द विचारें कि सद् गृहस्थों के लिये, तृष्णा निवृत्ति पूर्वक धर्म से द्रव्य का उपार्जन कर के सहज निर्वाहार्थ, यह कैसा कल्याण दायक उपदेश है॥

हृषीकेश में बहुत से साधु वर्ग का आग्रह विशेषतः अपनी २ संप्रदाय की वृद्धि के लिये भेष की बड़ाई को प्रकट करके जिज्ञासु का शिर मूंडने में देखा गया है, परन्तु श्री स्वामी जी महाराज का किसी भी सम्प्रदाय में विशेषाग्रह नहीं था॥

एक समय लेखक ने श्री महाराज से सन्यास आश्रम के विषयमें कर्तव्य को पूछा. श्री महाराज ने कहा कि विचारो तुम्हारा कल्याण अध्यास की निवृत्ति से होगा, अथवा अध्यास की वृद्धि से होगा। यदि तुम सन्यासाश्रम को स्वीकार करोगे, तो उस आश्रम के नियमों का पालन करना भी तो सीखोगे, यह नया अध्यास ग्रहण करना होगा। यदि कहो कि वेदान्त विचार द्वारा अध्यास निवृत्ति करेंगे तो तुम वेदांत विचार अब भी कर ही रहे हो, यहीं देहाभ्यास की निवृत्ति क्यों नहीं करते ?॥

लेखक अधूरे परमहंसों का बहकाया हुवा था, और यह इसको सुझा दिया गया था कि विना सन्यासाश्रन स्वीकार किये, न वेदांत श्रवणका अधिकार है न बोध होता है न उसका फल मोक्ष होता है, लेखक विचार करते २ सब भ्रम से निवृत्त हो गया, क्यों कि यह जान लिया गया कि सन्यास आश्रम का स्वीकार भी एक प्रकार के क्रिया के अभ्यास को निवृत्त करके दूसरे प्रकार की क्रिया का अध्यास स्वीकार करना है, वह ज्ञान के अन्तर्गत नहीं है, कर्म के अन्तर्गत है। ज्ञान से ही सम्पूर्ण अध्यास की निवृत्ति होती हैं चाहे वह किसी आश्रम में हो, और विना अध्यासकी निवृत्ति के सन्यासी

को भी मोक्ष नहीं होती है, यह नियम है इस लिये, जैसे बने वैसे, वेदांत विचार से अध्यासकी समूल ही अत्यन्त निवृत्ति, निश्चय करनी चाहिये ॥ जिसको विना सन्यासाश्रम स्वीकार किये वेदांत श्रवण मनन निदिध्यासन न प्राप्त हो सके, वह अवश्य संया-साश्रम स्वीकार करे, क्यों कि उस को तब ही विचार प्राप्त होगा ॥

तात्पर्य श्री महाराज के उपदेश का यही था कि जहां कहीं जिज्ञा-सू की स्थिति हो, वहां ही वेदांत विचार द्वारा मूल अज्ञानके सहित देह जगत के अध्यास की निवृत्ति ही जाननी चाहिये ॥ श्री महाराज ऐसे दयालू थे कि जब यह व्यक्ति श्री कैलाशाश्रम से उपनिषद् श्रवण करके आया करता था, और मार्ग में वह कहीं मिल जाते थे तो मार्ग में, चलते२ संपूर्ण कैलाश के पढ़े हुए उपनिषद् पाठ को, अपने कण्ठस्थ शङ्कर भाष्य के सहित अच्छी प्रकार से हृदयमें आरूढ़ करा देते थे और यदि कोई शङ्का आकर उपस्थित होती थी तो उसका समाधान करदेते थे ॥

एक समय इस व्यक्ति ने श्री महाराज से पूछा, कि हे भगवन्! श्रीमद्भगवद्गीता में, जो श्री भगवान् ने सन्यासका उपदेश किया है, वहां संन्यास से श्री भगवान का क्या कथन का अभिप्राय है क्या आश्रम रूप संयास अभिप्राय है, अथवा कुछअन्य है ॥ श्री स्वामी जी नें उत्तर दिया कि गीता में तो, काम्यकर्म के त्याग को ही संयास कहा है, और ऐसा ही संयास श्री भगवान को इष्ट था, वहां और किसी प्रकार के आश्रम रूप संयास का प्रसंग नहीं है ॥ आश्रम रूप संयास में अर्थ लगाना खींचातानी मात्र है ॥

वर्षा ऋतु थी, एक दिवस थोड़ी २ वर्षा की बूंदें पड रही थी, सायंकाल का समय था, यह शरीर श्री महाराज के साथ उन पर छतरी लगाये हुए था, वाहरसे वे घूमते हुए आये थे, मुनिकी रेतीमें कुटिया को जाते हुए मार्ग में इस व्यक्ति को मिल गये थे, अब

हम दोनों गोशाला से उनकी कुटिया की ओर चले॥ मार्ग में उनसे वेदांत विचार सम्बन्धी विचार करते चले जाते थे। इस व्यक्ति ने, अवसर पाकर प्रार्थना की, कि कृपा करके वेदांत के प्रस्थान त्रय यानी गीता उपनिषद् और वेदांत सूत्र शंकर भाष्य सहित साङ्गोपांग पढा दीजिये॥ कार्य बहुत बडा था, श्री महाराज ने उस समय तो अच्छा कह दिया, परंतु आगे चल कर मूर्छित होकर गिरने लगे। इस व्यक्ति ने, बडी कठिनाई से उनके शरीर को अपनी भुजाओं में पकड कर संभाला। वे एक जल के बहते हुये स्रोत के पास बैठ गये और उन्होंने हाथ मुंह धोया। उसके पश्चात् वे उठे और लेखक ने उनके मूर्छित होने का कारण पूछा॥

उन्होंने कहा कि हमने तुझ को पढ़ाने के लिये जो प्रस्थान त्रय के विस्तार का विचार किया तो मूर्छा आ गई॥ लेखक ने कहा कि महाराज? मैंने आगे को सदा के लिये इस आग्रह का त्याग करदिया आप को मूर्छा न होवे॥ इस प्रकार श्री महाराज ने शास्त्र वासना का परित्याग कराया॥

एक दिन जब यह व्यक्ति पातंजल योग दर्शन व्यास भाष्य के सहित, उनसे अध्ययन किया करता था तो श्री महाराज ने खिन्न होकर कहा कि तू हम को अपने पढ़ाने के लिये व्यर्थ खेद पहुंचाता है॥ कुछ तो अन्य लोग कार्य वश श्रम पहुंचाते हैं, परंतु तू भी दुःख देने को तय्यार रहता है॥ इस कथन से लेखक को बहुत दुःख हुवा और प्रतिज्ञा की, कि जैसे कैसे इस ग्रंथ को समाप्त करके, फिर कुछ किसी से अध्ययन न करूंगा॥

अगले दिन इस सेवक ने उनसे प्रार्थना की कि आप ग्रंथ के मूल भाग की व्याख्या कर दीजिये, उस से ही पूर्ण बोध होजाता है, क्यों कि भाष्य का संपूर्ण भाव आप स्वयं ही ऊपर से कथन कर देते हैं, शेष भाष्य का आप ही अर्थ लग जाता है॥ इस प्रकार व्यास

पर उनका महान अनुग्रह हुवा।

## बन विहार।

श्री स्वामी जी इस व्यक्ति को अपने साथ सोलह सोलह मील, दिन प्रति दिन, जंगलों में घुमा कर लाया करते थे॥ मार्ग में, बनों उपवनों में घूमते थे जलाशयों के समीप बैठते थे, बनों में पराचीन शिवालयों में शङ्कर भगवान के दर्शन करते थे, रुपिये अथवा रसायन वनाने वाले जनों के गुप्त स्थानों और उनके बनाये हुये अग्नि कुण्डों को देखते थे॥

हैमन्त ॠतु में वे शिष्यों के सहित धूप में बैठ कर कहीं ब्रह्म विचार करते थे, बेत के कण्ठक वृक्षों से पूर्ण बनों में घुस कर वस्त्रों को सुलझाते हुए, आंख कान बचाते हुए छाया छाया में वनों को लांघते चले जाते थे। कहीं २ दल दल में पांव धस जाने पर सहज में पांव निकाल कर फिर चलते थे, हंसी खुशी की बातें करते जाते थे, श्रुतियों के अर्थों पर विचार करते जाते थे, अपने पूर्वकाल के अनुभूत चरित्रों को सुना कर प्रसन्न होते थे, वन से बाहर निकल कर पहाड़ी घराट पर पनचक्की से आटा पिसता हुआ देखा करते थे, श्री गङ्गाजी के परले पार वनके हाथियों को स्नान करते अथवा रेत धूल उड़ाते देखा करते थे। और घूमते घूमते गोशाला की गऊओं को जाकर घेर लेते थे, तथा उन को चराने लगते थे अथवा इकट्ठी करके गोशाला की ओर हांकदेते थे॥

ग्रीष्म ॠतु में भी दोपहर के पीछे इसी प्रकार बाहर जाते थे

मार्ग में किसी मदोन्मत्त साधू को देखते स्थित प्रज्ञ के लक्षणों का विचार करते थे, और उनको धूर्त्ततासे पृथक करके विवेचन करते थे ॥ जब श्रम से थक जाते थे, तो पुष्पित कण्टकदार करोंदेके वृक्ष की सघन छाया में लेट जाते थे और बन के पुष्पों की सुगन्धी से, प्रसन्न चित्त होजाते थे ॥ टेसू (किंशुक) के निर्गन्ध पुष्पों के गुच्छे हाथ में लेते थे और श्री महाराज उन पर काव्य रचना सुनाते थे॥

ज्वर चढने पर भी उनके पास यही औषधी थी कि अन्न भोजन का परित्याग कर देते थे और भ्रमणार्थ वन को निकल पड़ते थे जिससे पसीना आकर ज्वर उतर जाता था। रास्ते में पाडल की सूखी फली शिर के साफे में रख लेते थे कि इससे शिर दर्द को आराम होता है ॥ इस प्रकार दीर्घ काल श्री महाराज के सत्संग में द्वादश वर्ष तक काल आनन्द पूर्वक व्यतीत हुआ ॥

एक समय भेद वादी का खण्डन किसी प्रसंग से इस व्यक्ति ने प्रतिवादी के अपमान पूर्वक किया। तब इस प्रकार श्री महाराज ने कहाः——

"न गुणान् गुणिनो हन्ति स्तौति मन्द गुणानपि।
नान्य दोषेषु रमते साऽनसूया प्रकीर्तिता ॥"

अर्थ यह है.—गुणी पुरुषों के गुणों का जो अपघात न करना और थोडे गुणों की भी स्तुति करना है वह असूया का अभाव कहलाता है यानी दूसरों के गुणों का अनादर करना और दोष दर्शन करना असूया है ॥ इस लिये किसी में भी असूया न करना चाहिये ॥

स्वयं श्री महाराज वैष्णवों में वैष्णव हो कर रहते थे और शैवों में शैव, तथा शाक्तों में शाक्त होकर माननीय थे ॥ वे योगियों में योगी थे, वेदान्तियों में वेदान्ती, सन्यासियों में सन्यासी और

ब्रह्मनिष्ठा में सर्व विशेषणों से विनिर्मुक्त थे ॥ किसी ने उन को कभी किसी की निन्दा करते नहीं देखा होगा ॥

वे अस्मदादिकों को मार्ग में चलते हुए वेदान्त की शिक्षा दिया करते थे, इसमें एक यह उदाहरण है कि एक दिन सायंकाल को बाहर भ्रमणार्थ जब कुटिया से जंगल की ओर जा रहे थे तो दूर से तरबूज का छिलका पड़ा हुआ दिखाई दिया। उन्होंने इस सेवक से पूछा कि यह क्या है, वह रूप में श्वेत था इस लिये इसने उस को किसी मुर्दे की खोपड़ी बतलाई। उन्होंने कहा यह तुम्हारा भ्रम है समीप चल कर परीक्षा करो। देखने से तरबूज का छिलका दिखाई दिया। उन्होंने इस दृष्टान्त के आधार पर यह दार्ष्टान्तिक समझाया कि जिस प्रकार अविचार से मन्द अन्धकार में यह ज्ञात होता था कि कुछ पड़ा है परन्तु विशेषतः ठीक ज्ञात नहीं होता था, उसमें खोपरी का सा भ्रम हुआ था और जिज्ञासा यह विचारने की हुई कि वह क्या है। यह वस्तु सामान्य से ज्ञात थी कि कुछ है परन्तु विशेष से अज्ञात थी इसी लिये जिज्ञासा की विषय हुई क्या कि न अत्यन्त ज्ञात में ही जिज्ञासा होती है न अज्ञात में ही परन्तुसामान्य से ज्ञात और विशेष से अज्ञात में ही जिज्ञासा होती है और वही अज्ञान भ्रम सन्देहका विषय होता है। पीछे देखने से अज्ञान सहित भ्रम सन्देह निवृत्त होकर जाना गया कि तरबूज का छिलका है ।

इसी प्रकार यह जो दृष्ट आ रहा है सम्पूर्ण दृश्य, वह सामान्य से इदन्ता, सतरूप से ज्ञात, और विशेषतः ब्रह्म रूप से अज्ञात है, यही अज्ञान भ्रम सन्देह का विषय है और ज्ञान के प्रमाण के तथा विचार के आधीन है। सामान्य सतरूप से ज्ञात हुआ २ भी अद्वैत अखण्ड आनन्द स्वरूप ब्रह्मज्ञान विचार से होगा और तब ही जिज्ञासा की निवृत्ति होगी ॥

श्री स्वामी जी जिस दृष्टि से पुरुषों को देखते थे उसी दृष्टि से स्त्री वर्ग को देखते थे। उनकी दृष्टि में जो उनकी शरण में जाता था वह उनका शिशु था। यदि कोई जिज्ञासु स्त्री, स्वय ज्योति आत्मा को, पूछती थी तो वे वह वृहदारण्यक उपनिषद् के ज्योति ब्राह्मण का मन्त्रों सहित सम्पूर्ण अर्थ कण्ठ से सुना देते थे॥ यदि कोई मुमुक्षु पूछता था कि एक सतके ज्ञानसे सम्पूर्ण विश्वका ज्ञान कैसे हो सकता है तो छान्दोग्य उपनिषद् का सम्पूर्ण छठा अध्याय अर्थ सहित सुना कर समझा देते थे॥ वे कहा करते थे कि जिसको अज्ञान है उसी को ज्ञान से अज्ञान की निवृत्ति करने का अधिकार है क्योंकि ब्रह्म को ही अज्ञान हुआ और उसी ने सर्वात्म भाव से अपने अज्ञान की निवृत्ति की, यह वृहदारण्यक उपनिषद् के प्रथम अध्याय में निरूपण है॥

परमात्मा, स्त्री पुरुष ब्राह्मण शूद्र कुछ नहीं देखता है वह तो भक्ति जिज्ञासा को ही देखता है॥ऐसा वह कहा करते थे।

---

## वीर भद्र की यात्रा।

सम्वत् १९७० विक्रमी फालगुनके मासमें शिवरात्रीको वीर भद्र का मेला था॥ हर साल नियम से ऐसा ही होता है कि प्रायः सर्व नर नारी वाल वृद्ध तथा साधू महात्मा जो हृषीकेश में या आस पास निवास करते हैं श्री गङ्गा जी का स्नान करने के लिए नगरसे तीन मील की दूरी पर जहां श्री गङ्गा जी और सुसुवा नदी का

संगम है, वहां स्नान करने जाते हैं। स्नान करने के पश्चात् श्री वीर भद्र महादेव पर जल चढ़ाते हैं पूजन करते है तथा उपवास करते हैं॥

उस साल यह व्यक्ति श्री महाराज के साथ साथ ही वीर भद्र को गया। प्रातः काल का समय था घास पर छोटी छोटी बूंदें पड़ी शोभा दे रहीं थीं। आगे आगे श्री महाराज थे पीछे पीछे यह व्यक्ति तथा अन्य साधु वर्ग थे। बात चीत होते हुए साधु जनों के कोठी बङ्गले बनाने पर चर्चा चल पड़ी कि विरक्त होते हुए भी देखा देखी बड़े २ आश्रम बनाने की प्रथा चल पड़ी है, जिससे कुछ काल पीछे कुप्रथा फैल जाने पर, आश्रमों का दुरुपयोग होने लगता है। बात बात में गो रक्षा का प्रसंग चल गया और सन्यासियों के धर्म का प्रसङ्ग चल गया, प्रश्न हुआ कि वेदान्त का अध्ययन अध्यापन छोड़ कर गो पालन सन्यासी का मुख्य धर्म है या नहीं। श्री महाराज स्वयं गोशाला का निरीक्षण करते थे उन को यह विचार हुआ कि हमारे ऊपर आक्षेप किया है, तब यह श्लोक उन्होंने पढ कर सुनाया--

यथा यथा मां विकृतिं करोति तथा तथा मां प्रतिबोधयंति।
यथा यथा माँ प्रति बोधयंति, तथा तथा जात विचक्षणोऽहं॥

अर्थ यह हैं कि:--जैसे २ मुझ में विकार बतलाते हैं, वैसे २ मुझ को समझदार बनाते है और जैसे २ मुझे बोधित करते हैं वैसा वैसा ही मैं ज्ञानी पण्डित होता जाता हूं॥"

यह बात इस व्यक्ति के हृदय में खटक गई और तुरन्त इसने प्रार्थना की कि आप पर, सेवक को आक्षेप करने का क्या अधिकार हो सकता है॥ यह साधारण प्रसंग था, आप क्षमा करें, इस पर उन्होंने हंस कर क्षमा प्रदान की और कहा कि हम अप्रसन्न नहीं हैं

तुरन्त क्षमा करना उनका सहज स्वभाव था, हां ! जो कोई साधु महात्मा भी दुराग्रह करता था. उसको युक्ति प्रमाण से ऐसा निरुत्तर करते थे कि वह लज्जित हो जाता था ॥

मार्ग चलते हुए एक बूटी का प्रसंग चला, तब लेखक ने तुरन्त पृथ्वी से उखाड़ कर उनको दिखला दी। श्रीमहाराज अप्रसन्न होने लगे कि तू ने व्यर्थ उसको उखाड़ दिया. यदि कोई तेरे रोम उखाड़ देता तो तू कैसे स्वीकार करता? यह सुन कर क्षमा मांगने पर और कहने पर कि भूल हो गई आगे को ऐसा नहीं करूगा, तुरन्त क्षमा प्रदान होगई अप्रसन्नता जाती रही ॥

श्री गङ्गा जी में संगम तट पर स्नान सन्ध्या कर चुकने के पीछ यह व्यक्ति श्री स्वामी जी तथा अन्य साधू वर्ग रेती में बैठ गये। श्री महाराज पर सब की श्रद्धा आस्था थी ही, एक साधु ने प्रश्न किया कि महाराज कृपा करके यह बतलाइये कि साधु को द्रव्य ग्रहण का अधिकार है या नहीं। यह कथन करने पर श्री महाराज बोले:——

साधु शब्द का अर्थ निर्दोष है और उसका सर्वत्र प्रयोग हो सकता है, परन्तु समय के प्रभाव से आज कल साधु शब्द का भिक्षुकों में ही व्यवहार किया जाता है, मानो साधु शब्द भिक्ष अर्थ में ही कैद होता है। जिस प्रकार उदासीन शब्द का अर्थ असङ्ग है निर्मल शब्द का अर्थ मल रहित शुद्ध है परन्तु वे शब्द गुरु नानक देव की सम्प्रदाय में साधु वर्गमें कैद हो गये हैं तथा वैरागी शब्द वैष्णवों में कैद हो गया, तद्वत् सन्यासी शब्द दश नामी सन्यासी वर्ग में कैद हो चुका है। इसी प्रकार साधु शब्द भिक्षुकों के लिये कैद हो चुका है, यदि आज कल साधु शब्द शास्त्रीय आज्ञा के अनुसार वर्ता जा रहा हो तो (इस लेखक की ओर इशारा करके कहा कि) सीताराम का यज्ञोपवीत

कैसे उतारोगे बतलाओ ! जिस शास्त्र की आज्ञा से और विशेष विधि विधान से यज्ञोपवीत धारण किया जाता है, उसी प्रकार विधि विधान के अनुसार यह उतारा जा सकता है अन्यथा नहीं हो सकता ॥

विशेषतः साधू वर्ग अवैदिक रीति से भिक्षुक बने हुए थे, इस लिये उनमें अप्रसन्नता पूर्वक हल चल मच गई, क्योंकि उन्होंने समझा कि हमारी सम्पूर्ण सम्प्रदायों का इन्होंने खन्डन करके हमारा अपमान किया। इस प्रकार सब आपत्ति करने लगे और कहने लगे कि अपने भक्त शिष्य को सामने सिखला कर बिठला दिया है॥ यह सुन कर यह लेखक बोला कि यह व्यक्ति तो अन्य परमहंस महात्मा का शिष्य हैं, आप व्यर्थ आक्षेप न करें। इस भोले कथन पर सब हंस पड़े कि भक्त सन्यासी होने से डर गया ॥ इस बात के पीछे उन साधु वर्ग में से, एक साधू ने यह व्यङ्ग आक्षेप श्री महाराज पर किया कि:--

तब आप के नाथ सम्प्रदाय पर क्या विचार रहा। इस पर श्री महाराज ने निर्भीकता पूर्वक उत्तर दिया कि हम नाथ तोड कर ही बैठे हुए हैं तब तो हमने इतना सत्य कथन किया, जो आप लोगों को अप्रिय लगा। इस पर सब उठ कर चल दिये ॥ इस प्रसङ्ग से उस दिन श्री महाराच ने जो इस व्यक्ति की सन्यासाश्रम पर अन्ध परोक्षता से पूर्ण श्रद्धा थी, उसका विच्छेद करके, आश्रम परिवर्तन के भ्रम से निवृत्त कर दिया और साधू होने पर भी जो भ्रम नहीं छूटता तथा उद्दण्ड चेष्टा रहती है, वह दृश्य स्पष्ट दिखला दिया ॥

देखने से यह ज्ञात हो गया कि उन लोगों में से अधिकांश साधू वर्गको श्रवण भी प्राप्त नहीं होता, तब मनन निदिध्यासन तो

बहुत दूर रहे, और वास्तविक ब्रह्म निष्ठा तो अत्यन्त ही दुर्लभ है, इस लिए दृढ़ चित्त होकर श्रवण मनन निदिध्यासन ही कर्तव्य है अन्य नहीं ॥

# प्रथम दर्शन ।

पूज्यपाद श्री मंगल नाथ जी की महिमा तो महात्माओं द्वारा लेखक पहले ही से सुन चुका था परन्तु सम्वत १९६८ के शीत काल के आरम्भ में यह व्यक्ति उनके दर्शन की लालसा से ही हृषीकेश पहुंचा ॥ प्रातःकाल गङ्गा स्नान करके कुछ वस्त्रादिक भेंट लेकर यह व्यक्ति उनकी कुटिया पर पहुंचा। श्री महाराज कहीं बाहर थे अन्य साधू वहां आते जाते थे । उन दिनों गोशाला के उत्सव की नई नई चर्चा बड़े उत्साह के साथ थी। श्री महाराज आये और इस व्यक्ति ने प्रणाम किया, फिर वह कुटिया में चले गये। यह व्यक्ति भी पीछे २ गया और दण्डवत् प्रणाम करके वस्त्रादिक भेंट किये। और भी गृहस्थ साधू दर्शन करने अन्दर पहुंच गये। महाराज को गोशाला के विषय में साधु वर्ग से बातें करनी थी इस लिये आज्ञा हुई कि दर्शन हो चुके, सब चले जाओ यह व्यक्ति निराश हो कर पश्चाताप करता हुआ उदास चित्त होकर चला आया ॥ फिर सायंकाल को जाकर कुटिया के बाहर से ही पुकारा कि "महाराज मैं इतनी दूर से जिज्ञासा पूर्वक आया हूं और आप से वार्तालाप करने का अवसर नहीं मिलता है

कृपया इसका अवकाश दीजिये"। तव श्री महाराज मंद हास्य पूर्वक अहातेकी बाहर की दीवार पर बैठगये और लेखक बाहर खड़ा बातें करता रहा ॥ लाहौर से आये हुए भी दो सज्जन दीवार से नीचे श्री महाराज के चरणों में बैठ गये तव यह बातें हुईं : —

प्रश्नः—हे भगवन् यह जो पंचदशी में कहा है:—

"स्मरणादनुमीयन्ते व्युत्थितस्य समुत्थितात्"

यहां समाधी से व्युत्थित पुरुष को जो आनन्द के स्मरण से समाधी काल का अनुमान होना प्रकाशित किया है, उसमें शङ्का है कि वह समाधी वाला, आनन्द, ब्रह्मानन्द है अथवा आत्मानन्द है अथवा विषयानन्द है ।

उत्तरः—यावत् आनन्द है ब्रह्मानन्द है परन्तु समाधी ही इष्ट है तथा पथ्य है ।

प्रश्नः—एक दो बार समाधी होने के पश्चात् फिर वह अवस्था हमारी इच्छा से हमें क्यों प्राप्त नहीं होती है।

उत्तरः—ऐसा ही हुआ करता है अभ्यास में लगे रहो।

प्रश्नः—क्या फिर भी समाधी को करते रहने की आवश्यकता है।

उत्तरः—समाधी अवश्य होनी चाहिये क्योंकि समाधी विना किसी को भी इस प्रकार नहीं सरता है जैसे कि निद्रा विना किसी का निर्वाह नहीं हो सकता है,(समाधी से श्री महाराज का ब्रह्मभाव से प्रयोजन था) ॥

प्रश्नः—तो क्या विद्वान् पाषाणवत् जड़ हो जाता है ?

उत्तरः—हां (पाषाण नहीं) किन्तु पाषाणवत् तो कहा ही है।

प्रश्नः—शास्त्र में तो "यत्र यत्र मनो याति तत्र तत्र समाधयः" ऐसा कथन किया है।

उत्तरः—ऐसे ही सही, परन्तु समाधी अवश्य होनी चाहिये।

प्रश्नः—महाराज ! "अणोरणीयान् महतो महीयान्" इस श्रुति का क्या अर्थ है कृपया निरूपण कीजिये ॥

उत्तरः—अणु अदृश्य है, परन्तु योगियों के दृष्टि गोचर होता है। परमात्मा अणु से भी अणु है, योगियों की भी दृष्टि का अविषय है ॥

(शङ्काः—श्रुति में "द्रष्टव्य" कहा है यदि योगियों से द्रष्टव्य न हो तो श्रुति को व्यर्थता आती है।

समाधानः—हमारे कहने का प्रयोजन यह है कि परमात्मा आत्म गोचर वृत्ति का विषय है नेत्रों का विषय नहीं है इस लिये दुर्विज्ञेय है यह तात्पर्य है, क्योंकि श्रुति ने भी कहा है कि "दृश्यते त्वग्रय्या बुद्धया" अर्थात् एकाग्र बुद्धि से तो साक्षात्कार होता है ॥)

यह "अणोरणीयान्" का अर्थ कहा अब "महतो महीयात्" का अर्थ सुनो।

महान जो अकाश है, परमात्मा उसका भी अधिष्टाता हैं, इस लिये महान से भी महान है ॥ "निहितो गुहायाँ" इस श्रुति द्वारा उसको बुद्धि का साक्षी बतलाया। इस लिये उसको समाधी में ही लखाने का तात्पर्य नहीं है, किन्तु वह ज्ञान से लखा जाता है।

प्रश्नः—"दृश्यो नास्तीतिबोधेन..........परानिर्वाण निवृ त्ति" इस श्लोक में भी बोध से परानिर्वाण आनन्द प्राप्ति को लखाया है।

उत्तरः—यही नास्तिकता उत्तम है इसी का अभ्यास करो।

प्रश्नः—यह अभ्यास कब तक करना होगा ?

उत्तरः—जब तक चिन्मात्र वासना का भी परित्याग न हो तब तक अभ्यास करना होगा ॥

